आसक्त है सो भ्रांतिसुख मूर्खोंनें मान रखाहै कुबुद्धिवालोंने जिसबुद्धिकरके नरकमें जाना है ॥ १५ ॥

मदालसोवाच ॥

( श्लो० ) हासोऽस्थिसंदर्शनमक्षियुग्ममत्युज्ज्वलं तत्कलुषं वसायाः ॥ कुचादिपीनं पिशितं घनं तत्स्थानं रतेः किं नरको न योषित् ॥ १६ ॥

अर्थ—हे तात तूं विचार करके देख कि विषयोंमें क्या सुन्दरता है ( हासोस्थिसंदर्शनं ) कहियेकि यह स्त्रीके हसने करके हाडोंका दर्शन होता है और मूर्खपुरुषोंको स्त्रीके ( अत्युज्ज्वलं ) अति सुंदर जो ( अक्षियुग्मं ) कहिये दोनोंनेत्र प्रतीतहोते हैं सो स्त्रीके नेत्रं ( कलुषंवसायाः ) कहिये चरबी करके मलिन हैं और जो स्तनादिक स्त्रीके सखत स्थानहै सो बहुत मांसहै यांते सो स्त्रीका शरीर रूप स्थान बुद्धिमानपुरुषोंको क्या प्रीतिकरने योग्य है ( योषित् ) स्त्री नरककी प्राप्तिवास्ते वा नरकरूपहै किन्तु पापकी उत्पत्तिं द्वारा सो स्त्री नरकके अर्थ है ॥ १६ ॥

श्लो० विषयविरक्तो वासना क्षयो ब्रह्मनिष्ठो ॥ सर्वजगत् ब्रह्मदृष्ट्यापश्यतेतस्य ज्ञानम् ॥ १७ ॥

अर्थ—जो पुरुष समस्तविषोंसे उपराम होगये हैं और वासनाका नाश होगया जिनोंका और ब्रह्ममें एकाग्रचित्त करके निष्ठापरिपक्वहोके सर्वजगतके ब्रह्मदृष्टिकरके देखते हैं पूर्व दक्षिण पश्चिम उत्तर सर्व ब्रह्महीदेखता सो ज्ञानी पुरुष है १७

( सू० ) तद्ब्रह्माकाशादिसमस्तप्रपञ्चसाक्षिभूतं जीवेश्वरयोर्नियन्तृ मायायाः प्रवर्तकं कालकर्मस्वभावा-

नामुपादानस्वरूपं यत्सत्तामात्रेण ॥ समस्तप्रपञ्चान्तर्वर्तित्वेनोल्लसति ॥ १८ ॥

अर्थ-यह ब्रह्म आकाशादि समस्त जगत् प्रपञ्चका साक्षी है और जीव और ईश्वरका नियन्ताहै और मायाका प्रवर्तक है और काल कर्म स्वभाव इसका उपादान कारण है ॥ उत्पत्तिका स्थान वा हेतु है ( जो ब्रह्म अपनी केवल सत्तासे समस्त प्रपञ्चका अंतर्यामिरूपसे विलास कररहाहै ॥ १८ ॥

( श्रुतिः ) सर्वतः पाणिपादं तत्सर्वतोक्षिशिरोमुखम् । सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति इतिश्रुतेः ॥ १९ ॥

अर्थ-उस परब्रह्म परमात्माके चारोंओर हाथ हैं और चारोंओर पांवहैं और चारोंओर आंख हैं और मस्तक हैं और चारोंओर कान हैं समस्त संसारमें जो व्याप्त होरहाहै ऐसा वह ब्रह्म है ॥ १९ ॥

( श्रुति ) एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म नेह नानास्ति किञ्चन ॥ २० ॥

अर्थ-श्रुतिमें लिखा है कि ब्रह्म एक है द्वितीय नहीं है इस संसारमें ईश्वरके अतिरिक्त नाना कुछ नहीं हैं उपाधिके भेदसे जीव और ईश्वर यह कल्पनाकिया है। ब्रह्मको उपाधिकी कल्पना करनेसे द्वैतकी आपत्ति होती है ईश्वरके आश्रय जीव और ईश्वरकोही विषयकरतीहै ॥२०॥

ॐ शांतिः शांतिः शांतिः ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्यश्री १०८ श्रीधरानन्द-तीर्थस्वामिपूज्यपादशिष्यश्रीस्वामिविश्वेश्वरानन्दतीर्थ-स्वामिउत्तरखंडे विरचिते प्राकृतोपनिषन्नारायणोप-निषदोस्तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

इति सामवेदः ॥ ३ ॥

---

ॐशिवायनमः ॥ अथर्ववेदायनमः ॥ त्रिमार्जनम्॥४॥

ॐ शांतिः शान्तिः शान्तिः ॥

## अथ अथर्ववेद ।

अर्थ–शिव शब्दते अथर्ववेद प्रगट भया है और तीनों-लोककी रचना करैहै ॥ ४ ॥

( मू० ) प्रत्यगानन्दं ब्रह्म पुरुषं प्रणवस्वरूपम् । अकार उकारो मकारश्च इति ॥ ता अनेकधा समभ-वत्तदेतदोमिति यमुक्त्वा मुच्यते योगी जन्मसंसार-बंधनात् ॥ ॐ नमो नारायणायेति मंत्रोपासको वैकुंठभुवनं गमिष्यति । तदिदं पुण्डरीकं विज्ञान-घनं तस्मात्तडिदाभमात्रम् । ब्रह्मण्यो देवकीपुत्रो ब्रह्मण्यो मधुसूदनः ॥ ब्रह्मण्यो पुण्डरीकाक्षो ब्रह्मण्यो विष्णुरुच्यते सर्वभूतस्थमेकं वै नारायणं कारणपुरुषमकारणं परम् ओम् ॥ एतदथर्वशिरोऽधीते ॥ ४ ॥

( श्लो० ) प्रातरधीयानो रात्रिकृतं पापं नाशयति। सायमधीयानो दिवसकृतं पापं नाशयति॥ तत्सायं प्रातरधीयानोऽपापो भवति। माध्यंदिनमादित्याभिमुखोऽधीयानः पंचमहापातकोपपातकात्प्रमुच्यते। सर्ववेदपारायणपुण्यं लभते । नारायण सायुज्यमवाप्नोति श्रीमन्नारायणसायुज्यमवाप्नोति य एवंवेद। ओंसहनाववत्विवति शांतिःसमाप्ता॥

ॐ शांतिः शांतिः शांतिः॥

अर्थ-प्रत्यक् जो नारायण है संसारते न्यारा है और अपने स्वरूपमें आनन्द है ब्रह्मपुरुष ॐकारस्वरूप है अकार ब्रह्मा नारायणही ब्रह्मारूप धारकर जगत्को रचतेभयेहैं और उकार विष्णु और नारायणही विष्णुरूप होकर जगत्को पालन करते भयेहैं मकार महादेव और नारायणही महारुद्र होकर जगत्को नाशकर डालतेहैं सो नारायण अनेकरूप धारण करतेहैं और बराबर एकरूप ऊंचनीचमें समानरूप रहतेहैं ऐसा जो पुरुष नारायणका स्वरूप यथावत् जानसके तो मुक्तरूप है ऐसा योगी जन्ममरणसे संसारबंधनसे मुक्त होगयाहै अर्थात् गर्भयोनिसे छूट गयाहै॥ और जो पुरुष नित्य खातेपीते एकाग्रहोके (ओंनमोनारायणाय) ऐसा उपासकपुरुषोंको केवल वैकुंठभुवन जो विष्णु भगवान्का निजस्थान है तहां जलदी पहुँच जातेहैं जहां पुंडरीक जो नारायणके स्थानत्व गुण प्रधान है वहां जाके ब्रह्मज्ञान होजाताहै। विज्ञानघन कहियेकि अहं ब्रह्मास्मीति मैं ब्रह्म हूं सच्चिदानन्दस्वरूपोहं परिपूर्णोहम् अभयरूपोहं

इस कारण अधर्मी पापात्माको मारनेके वास्ते और भक्तजनों संतमहात्मोंके रक्षार्थ और धर्मकी स्थापनार्थ युग युगमें सगुण अवतार लेतेहैं सो ब्रह्मही कृष्णरूप होकर देवकीजीके पुत्रभाव होकर मधुदैत्यादिराक्षसोंको मारकर ( मधुसूदन ) अपना नाम धराहै। और ब्रह्महीका पुंडरीकाक्ष नाम है और ब्रह्मही विष्णुरूप धारण करेहैं और सर्व भूतोंके हृदयमें स्थित हैं और जगत्का उपादान कारण नारायणही हैं॥ कारणरूपब्रह्म है उपादानकारणजीव है॥४॥ प्रातःकालमें जो पाठकरेहै तो रात्रिके करे पाप नाश होय और सायंकाल पाठ करेतो दिनमें पापकरे तो सो पापनाश हो जातेहैं और प्रातः सायंकाल जो पाठ करे तो सर्व पापोंसे छूट जातेहैं॥ माध्याह्नकालमें सूर्यभगवान्के सामने पाठ करें तो पंचमहापातकोंसे छूटजातेहैं और सर्ववेदपाठका फल मिलताहै और सायुज्यमुक्तिको प्राप्त होताहै ( एवंवेद ) कहिये कि यह वेदके वाक्य हैं इसमें संदेह नहीं करना यह सत्यहै॥

ॐ सहनाववत्विति शांतिः समाप्ता ॥

ॐशांतिः शांतिः शांतिः ॥

( श्लो० ) अतएव सर्वव्यापकत्वं तत्रोच्यते स्वतः प्रकाशत्वं स्वतश्चैतन्यत्वं स्वतन्त्रत्वं स्वतः ज्ञातृत्वं स्वतः प्रतिपालकत्वं स्वतः संहारकत्त्वं स परमात्मेति कथ्यते ॥ ५ ॥

अस्तिप्रशस्तः प्रकृतेः परस्तात् आदित्यवर्णं तमसः परस्तात् इतिश्रुतेः ॥ ६ ॥

अर्थ–अतएव सर्वव्यापक कहाहै स्वयंप्रकाश स्वयंचेतन स्वतन्त्र स्वयंज्ञाता स्वयं प्रतिपालन करनेवाला और संहार नाशकारक वह परमात्मा कहाताहै ॥ ५ ॥ तहां श्रुतिप्रमाण भी है कि अस्ति वह परमात्मा प्रशस्त अर्थात् महान् है और प्रकृति नाम मायासे परे है आदित्य सूर्य्यके समान वर्णवाला है अन्धकारसे रहितहै ॥ ६ ॥

(मू०) शाङ्करभाष्यप्रामाण्यात् यथाघटभङ्गेना-काशभङ्गो न भवति अविद्यानिवृत्तिर्मोक्षः सावि-द्याविलासनिवृत्तिर्मोक्ष आनन्दप्राप्तिर्वामोक्षइति॥७

अर्थ–वह परब्रह्म परमात्मा निर्विशेष हैं और कार्यरूप उपाधि जीव है और कारण रूप उपाधि विशिष्ट ईश्वर है ॥ इसमें प्रमाण शांकरभाष्य है ॥ कार्यरूप और कारणरूप उपाधि जो माया और अविद्या है उनका त्याग करनेसे पूर्णबोध अर्थात् सत् चित् आनन्दरूप अवशिष्ट रहता है ॥ जैसे घड़ेके फूटनेसे आकाशकी कुछ हानि नहीं होती है इसीप्रकार अविद्यारूप उपाधिके नाशसे निर्विशेष ब्रह्मकी भी कुछ हानि नहीं होती है और अविद्याकी निवृत्ति वा अविद्याके कार्य जगत्की अथवा आनन्दकी प्राप्तिका नाम मोक्ष है ॥ ७ ॥

ज्ञानं तु कैवल्यम् इतिश्रुतेः आकाशशरीरम् ॥८॥

अर्थ–और ज्ञानतो मोक्षस्वरूप हीं है इसमें श्रुतिप्रमाण है ज्ञान तो मोक्ष है ॥ और आकाश शरीरवाला ब्रह्म है इसलिये जो ब्रह्म है सो तू है यह सामवेदके तीनवेदोंके व्याख्यानद्वारा जीव और ईश्वर और ब्रह्मके निर्णयका सिद्धान्त समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

षड्विंशको महाविष्णुः इतिश्रुतेः ॥ ९ ॥

अर्थ–इसमें श्रुति भी प्रमाण है छब्बीसतत्वों करके युक्त महाविष्णु है इसवास्ते तत्पदसें ब्रह्म हैं और त्वम्पदसे माया और असिपदसे जीव सो शब्द ब्रह्मात्मक हैं सामवेदके तत्त्वमसि वाक्यका पूर्वपक्ष और उत्तरपक्ष कहा उसमें पूर्वपक्षसे जीव ईश्वर और ब्रह्मका निर्णय करनेसे एकही है परन्तु उसी ब्रह्मको तीन प्रकारसें कहाहै जैसे विश्व, तैजस, प्राज्ञ। विश्वके आश्रित जो है सो विश्व है और जो ईश्वरके आश्रित तैजस है और ब्रह्मके आश्रित प्राज्ञ है और ब्रह्मका अंश ईश्वर है और ईश्वरका अंश जीव है सो ब्रह्मसे भिन्न ईश्वर नहीं है और ईश्वरसे भिन्न जीव नहीं है पदएकही है शब्द अनेकहैं ॥ तथा भगवतगीतामें भी कहा है ॥ ९ ॥

( मू० ) ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः १०

अर्थ–हे अर्जुन जो जीव है सो मेरा अंश है यह जीव सनातनसे चला आताहै और जाताहै यह कभी मरता नहीं है सदा अमर है ब्रह्म और जीवमें कोई भी भेद नहीं हैं। मूर्खोंको भ्रम है ॥

यहाँ श्रुति प्रमाण है ॥

एको देवः सर्वभूतेषु गूढः ।

अर्थ–एक परमात्मा सर्वप्राणियोंकी आन्तर आत्मा है उसमें दृष्टान्त भी कहतेहैं जैसे सूर्य्य समस्त प्राणियोंकी चेष्टाका कारण है इसीप्रकार परमात्माको समझो जीवब्रह्ममें कुछ भेद नहीं है ॥ १० ॥

अयमात्मा ब्रह्मेति श्रुतेः अयं शब्दः प्रत्यभिज्ञानवचनः सोऽयं देवदत्त इत्यादिवत्सृष्टेः पूर्वं सृष्टिमध्ये

सृष्टयन्ते सोयमात्मेति प्रसिद्धमेव परा सृष्टिर्नाम-प्रत्यक्षवचनम् ॥ ११ ॥

अर्थ--अब अथर्ववेद सम्बन्धिवाक्यके अर्थका निर्णय करतेहैं अयमात्माब्रह्मेति इसश्रुतिमें तीनशब्द हैं ॥ अयम् आत्मा और ब्रह्म जिसमें अयं शब्द प्रत्यभिज्ञान अर्थात् स्मृतिका बोधक है जैसे अयं देवदत्तः यह जो देवदत्त है सो कौनसा है । जो पहिले कभी कहीं देखाथा ॥ इत्यादि शब्दोंकी नाँई अयं शब्द है जगत्की उत्पत्तिसे पहिले जगत्के मध्यमें और अन्तमें यह जो आत्मा है यह व्यवहार प्रसिद्धही है यह ईश्वरीय परा सृष्टि है यह प्रत्यक्ष है ॥ ११॥

( मू० )वसिष्ठउवाच । तस्मिन्देहेन्द्रियादीनां संघाते स्फुरति स्वतः ॥ अहं सोऽहमिति भावः स जीवो मलगुण्ठितः ॥ १२ ॥ सर्वमेव चिदाकाशं ब्रह्मेति घननिश्चयः ॥ स्थितिं याते शमं याति देहो निः-स्नेहदीपवत् ॥ १३ ॥

अर्थ--वसिष्ठजी कहने लगे समस्तदेह और इन्द्रिय समुदायमें यह मैं हूं इसभावसे जो स्वयं प्रकाशित होता है उसीको अज्ञानरूप मलसे युक्तहुआ जीव जानो ॥ १२ ॥ चैतन्यरूप आकाशकी समान यह सब ब्रह्मही है इस प्रकारके दृढ ज्ञानमें निश्चल स्थिति होजानेपर जीव इस प्रकार स्वयं लय होजाताहै जैसे तैलरहित दीपक शान्त होजाताहै अर्थात् तैल न होनेपर जिसप्रकार दीपकरूपतेज दीपकरूपको त्यागके महातेजरूप होजाताहै ऐसेही अज्ञान-नाश होजानेपर जीवभी ब्रह्मरूप होजाता है ॥ १३ ॥ जो

पुरुष आत्माके विषे रमण करता है और धीरजमान होताहै और उस पुरुषका अंतःकरण परम पवित्र और शीतल होजाताहै उसको किसी वस्तुके त्यागनेकी इच्छा नहीं होती है और किसी वस्तुके ग्रहण करनेकी भी इच्छा नहीं होवे हैं । समभाव रहताहै ॥

( मू० ) स्वमहत्त्वं यथोपेक्ष्य कश्चिद्विप्रोदुरीहया ॥ अंगीकरोति शूद्रत्वं तथा जीवत्वमीश्वरः ॥ १४ ॥ असत्यमेव संकल्पभ्रमेणेदं शरीरकम् ॥ जीवः पश्यति मूढात्मा बालो यक्षमिवोत्थितम् ॥ १५ ॥

अर्थ-जैसे कोई ब्राह्मण अपनी जातीसे भूलकर ( महत्व ) बडप्पनको त्यागकर नीचसेवाआदि दुष्टकर्म्म करके शूद्रताको स्वीकार करलेता है तैसेही ईश्वर भी आत्माके अज्ञानसे जीव तत्त्वको प्राप्त होजाता है अज्ञानदृष्टिसेही जीव ईश्वरमें भेद है ॥ १४ ॥ जीवात्मा संकल्पके भ्रमसे अज्ञानी बनकर इस असत्यशरीरको इस प्रकार अपना जानता है जैसे बालक बनावटी भूतको सत्य जानता है १५ ॥

( श्लो ) मात्स्नेके यथेभत्त्वं शिशुरध्यस्य वल्गति । अध्यस्यात्मनि देहादीन्मूढस्तद्वद्विचेष्टते ॥ १६ ॥

अर्थ-जैसे अज्ञानी बालक मट्टीके हाथीको सचमुचका हाथी मानकर चेष्टा करता है तैसेही अज्ञानी पुरुष आत्मामें देहादिकोंको आरोप करके चेष्टा करते हैं ॥ १६ ॥

( मू० ) चित्रसर्पः परिज्ञातो न सर्पभयदो यथा । जीवसर्पः परिज्ञातस्तथा चान्ते न दुःखदः ॥ १७ ॥

स्रजि सर्पोऽयमध्यस्तो मालायामेव लीयति ॥
आत्मनःप्रोत्थितो भेद आत्मन्येव विलीयते॥ १८ ॥
नैकमप्यङ्गदाद्यञ्च यथैकं हेमसंस्थितम् ॥ उपाधि-
भिरनेकोऽपि तथात्मैकः स्वरूपतः ॥ १९ ॥

अर्थ-जैसे चित्रलिखित सर्प यथार्थ ज्ञान होजानेपर सर्पका भय देनेवाला नहीं रहता है ऐसेही जीवरूप सर्प ब्रह्मरूप ज्ञान होजानेपर दुःख नहीं देता है ॥ १७ ॥

जिसप्रकार मालाके विषयमें भ्रमसे सर्पका अध्यास वास्तवमें केवल उत्पन्न होता है और मालाका साक्षात ज्ञान होनेपर मालाहीमें लय होजाता है ऐसेही आत्मासे भेद द्वैतभाव उत्पन्न होकर आत्माही में लीन होजाता है ॥ १८ ॥

जैसे कटक कुण्डलादिक अनेक उपाधियोंके विषय हैं एक सुवर्णही है इसीप्रकार शरीररूप अनेक उपाधियोंसे भिन्न प्रतीत होता है परन्तु हुआ भी आत्मा एकही है जैसे शरीरमें हाथ चरण आदि अवयव और घट शराव आदि मृत्तिकाके विकार शरीर और मृत्तिका से भिन्न प्रतीत होते हैं ऐसेही अद्वैतब्रह्म स्थावर वृक्षादिक और जंगम मनुष्या-दिक रूपसे द्वैतकी समान भान होता है ॥ १९ ॥ ( एकही मुख जैसे मणि जल घृत और आदर्श दर्पणमें अनेकप्रकारसें प्रतीत होता है इसीप्रकार आत्मा भी नानाप्रकारकी बुद्धि-योंमें प्रतिबिम्बित होकर अनेक रूपसे प्रतीत होता है ( वास्तवमें एकही है ) ॥ २० ॥

निर्मलआकाशको जिसप्रकार धूलि धूम और मेघ मलीन कर देते हैं इसी प्रकार शुद्ध स्वरूप आत्मा भी ( प्रकृति ) मायाके गुणोंसे युक्त होकर मलीन होजाता है ॥ २१ ॥)

( मू० ) अग्निसङ्गाद्यथालोहमग्नित्वमुपगच्छति ॥
आत्मसंगात्तथा गच्छत्यात्मतामिन्द्रियादिकम्॥२२॥
अदृश्यो दृश्यते राहुर्गृहीतेन यथेन्दुना । तथानु-
भवमात्रात्मा दृश्येनात्मावलोकयते ॥ २३ ॥
आत्मनो जडसंगः स्यादनात्मत्त्वं जडस्यतु ॥
स्यादात्मसंगादात्मत्वं जलाग्न्योः संगवन्मिथः॥२४॥

अर्थ—अग्निके संसर्गसे जैसे लोहाभी अग्निरूपही होजाता है ऐसेही आत्माके संगसे इन्द्रियादिक भी आत्माहीका रूप हो जाता है ॥ २२ ॥

जैसे राहुअदृश्य है परन्तु जब चन्द्रमाका ग्रहण करनेसे दीखने लगता है ऐसेही अनुभवमात्रसे जाननेके योग्य है आत्मा केवल आत्मज्ञानहीके द्वारा दीखता है ॥ २३ ॥ यदि परमात्माको देहादिकजडके साथ संयोग होगया तो आत्मा भी जडही प्रतीत होने लगता है तथा जड़ जो शरीर है उसका यदि आत्माके साथ संयोग हो जाय तो शरीर भी आत्मास्वरूपही प्रतीत होने लगता है जिसप्रकार कि अग्निके संयोगसे जलभी अग्निरूपही हो जाता है एवं जलके संयोगसे अग्निभी शीतल हो जाती है वास्तवमें सब भिन्न ही है । एक मात्र संगदोष है ॥ २४ ॥

( मू० ) असत्यजडचित्तांशनयनाच्चिद्वपुर्जन्तुः ॥
महाजलगतोऽप्यग्निरिव रूपं स्वमुज्झति ॥ २५ ॥
इक्षौ गुडस्तिले तैलं काष्ठे वह्निर्दृषद्यथ्यः ॥ धेना-
वाज्यं वपुष्यात्मा लभ्यते चैव यत्नतः ॥ २६ ॥

अर्थ-असत और जड़ चित्तके अंशसे चैतन्यरूप शरीरको मनुष्य इस प्रकार त्याग देता है जैसे जल समुदायमें जाकर अग्नि अपने स्वरूपको त्याग देता है ॥ २५ ॥
जैसे गन्नेमें रस तिलसे तेल काष्ठसे अग्नि और पाषाणमें लोह एवं गौके विषय घी यत्न करनेसे प्राप्त होता है ऐसेही शरीरमें वर्तमान आत्मा श्रवण मनन निदिध्यासन आदि उपायोंसे प्राप्त होता है ॥ २६ ॥

(मू०) स्फटिकात्मनि नीरन्ध्रे स्थितं खं वीक्ष्यते यथा । यथा सर्वपदार्थेषु चिद्रूपः परमेश्वरः ॥ २७ ॥

अर्थ-जिसप्रकार छिद्ररहित स्फटिकादि मणिमें आकाश स्थितहुआ दीखता है इसी प्रकार समस्तपदार्थोंमें चैतन्यस्वरूप परमात्मा स्थित है सो दीखता है ॥ २७ ॥

(मू०) बहिरन्तः स्फुरज्ज्योती रत्नकुम्भे प्रदीपवत्॥ स्वप्रकाशाद्यथैवैकं स्वरूपं ह्यात्मनस्तथा ॥ २८ ॥ दर्पणे बिम्बितो ह्यर्कः प्रकाशं कुरुते यथा ॥ तथा प्रकाशयत्यात्मा स्वच्छधीष्वनुबिम्बितः ॥ २९ ॥ यत्र स्थितेयं विश्वश्रीः प्रतिभामात्ररूपिणी ॥ रज्जौ भुजंगवद्भाति स्वयमात्मा सदोदितः ॥ ३० ॥ आद्यन्तरहितस्सत्यश्चिद्रूपो निर्विकल्पकः॥ आत्मा निरूपिताकाशो जीवस्याद्यः परात्परः ॥ ३१ ॥

अर्थ-जैसे रत्नके घटआदिमें रक्खा हुआ दीपक बाहर और भीतर सर्वत्र प्रकाश करताहै ऐसेही बाह्य और मन

आदि अभ्यन्तर विषयोंमें भी प्रकाश करनेवाला होनेके कारण परमात्मा अद्वितीय स्वयंज्योतिः स्वरूप है ॥ २८ ॥

दर्पणमें प्रतिबिम्ब पडनेसे जैसे सूर्य आदिक प्रकाश करताहै ऐसेही निर्मल अन्तःकरणोंमें आत्माका प्रतिबिम्ब ( आदर्श ) पडनेसे अधिक प्रकाश होताहै ॥ २९ ॥

यह संसारकी शोभा जिस परमात्मामें स्थित हुई केवल नाम मात्रहीकी शोभा ऐसे प्रतीत होती है जैसे रज्जुमें सर्प केवल नाम मात्र प्रतीत होताहै वोही आत्मा साक्षात् प्रकाश स्वरूप है ॥ ३० ॥ यह आत्मा उत्पत्ति एवं विनाश रहित है सत्य तथा चैतन्य स्वरूप और मायाजनित सन्देहोंसे भिन्न आकाशका उत्पन्न करनेवाला है ।

( तस्माद्वाएतस्मादात्मन आकाशः सम्भूत इतिश्रुतेः )

अर्थ-एवं समस्त जीवोंसे प्रथम आविर्भूत हुआ तथा सबसे परेहै ॥ ३१ ॥ ( सो आत्मा शुद्ध चैतन्यस्वरूप अविनाशी तथा सर्वव्यापक मायाके विकारोंसे रहितहै और स्वयं ज्योतिस्वरूप है तथा उसकी सत्तासे सूर्यकी समान प्रकाशमान् है ॥ आत्मा केवल अपने अनुभवसे जाननेके योग्य है अग्निमें ऊष्णताकी सदृश सर्वत्र विद्यमान् सर्पव्यापक सबका आधार तथा साक्षात् प्रकाश स्वरूप और चैतन्यस्वरूपधारी है ॥ ३२ ॥ मन बुद्धि चित्त और अहंकार इनअन्तःकरण चतुष्टयसे भिन्न चैतन्यस्वरूप एवं प्रकाशस्वरूप तथा बाहर और भीतर सर्वत्र व्यापक अज्ञानोद्भव क्रियाओंसे रहित और निश्चल आधार स्वरूप ऐसा परमात्मा है ॥ ३३ ॥ जो चैतन्यस्वरूप निर्मल ज्ञानस्वरूप और विनाशरहित है तथा क्या ग्रहण करने योग्य और क्या अयोग्य है इन उपाधियोंसे

भिन्न एवं देश काल और जातिसे जिसका सम्बन्ध नहीं है सोई परमात्मा है ॥ ३४ ॥ जैसे पवन सर्वत्र व्यापकहै तैसे ही आत्मा भी सम्पूर्ण प्राणीमात्रके अन्तःकरणमें स्थितहै और निर्लेप होकर विराजमानहै ॥ ३५ ॥ )

( मू० ) एवंहि चिद्धनाभोगे भूषणे व्योम्नि भास्करे॥ धराविवरकोशस्था सैव चित्कीटकोदरे ॥ ३६ ॥ न बन्धोऽस्ति न मोक्षोऽस्ति ब्रह्मैवास्ति निरन्तरम् ॥ एकमस्ति न च द्वैतं संवित्स्फारं विजृम्भते ॥ ३७॥ ब्रह्मविद्ब्रह्मभुवनं ब्रह्मभूतपरम्परा ॥ ब्रह्माहं ब्रह्मम- च्छत्रुर्ब्रह्म मन्मित्रबान्धवाः॥३८॥सच्चिच्चेत्कलपना बंधस्तन्मुक्तिर्मुक्तिरुच्यते ॥ सच्चिच्चेत्यखिला- त्मेति सर्वसिद्धान्तसंग्रहः ॥ ३९ ॥ चिद्देहोऽस्तीह चिन्मात्रमिदं चिन्मय एव च ॥ चित्त्वं चिदहमे- वेति लोकाश्चिदितिसंग्रहः ॥ ४० ॥

अर्थ-जो चैतन्यमात्र सत्ता आकाशका भूषण और जो सूर्य्यदेवमें विराजमान है तथा भूमि और बिल एवं धना- गारमें विद्यमान है सोही चैतन्य सत्ता छोटेसे कीटमें भी है ॥ ३६ ॥ बन्धन और बन्धनसे मुक्त एवं द्वैत और अद्वैत यह कुछ नहीं है अर्थात् यह कल्पित ज्ञान मिथ्या है केवल एक सनातनब्रह्म है और सोही सर्वत्र प्रकाशमान होरहा है ॥ ३७ ॥ ब्रह्मज्ञान समस्तभुवन और प्राणियोंका समु- दाय मैं एवं मेरे शत्रु सुहृद्वर्ग और बन्धु बान्धव यह सर्व ब्रह्मस्वरूप हीहैं ऐसाही निश्चय रखना चाहिये ॥ ३८ ॥

चित्त और चित्तवाला प्राणीका होना यह कल्पना ही है बन्धन है तथा इसके अभाव चितके लयहोनेको ही मुक्ति कहते हैं क्योंकि सम्पूर्ण आचार्योंका ही निश्चय है कि चित्त और चित्तवाला सबकुछ आत्माही आत्मा है॥ ३९॥ और क्या देह क्या तू क्या मैं और क्या यह संसार भी चैतन्य स्वरूप है यही समस्त सिद्धान्तवादियोंका सिद्धान्त है ॥ ॥ ४० ॥ यह जो कुछ दीख रहाहै और जिसका यह सब प्रकाश है यह सब कुछ आत्माही है आत्माके अतिरिक्त और कुछ नहींहै आत्मासे व्यतिरिक्त स्वभावकी वासनाही प्रकाशित हो रहीहै अतएव क्या ग्रहण करने योग्यहै और क्या त्यागने योग्य है हय सब संकल्पविकल्प मिथ्याही है ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्य श्री १०८ श्रीधरानन्दतीर्थस्वामि पूज्यपादशिष्य विश्वेश्वरानन्दतीर्थ स्वामिनोत्तरखंडे विरचिते प्राकृतोपनिषदन्नारायणोपनिषच्चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

---

( मू० ) इदंशब्देन च नित्यत्वं प्रतिपाद्यते यथाऽनन्ता घटाः पटा दृष्टाः पटास्तु भिन्नाः सर्वथा न घटा यथा देहदृष्ट्या तथा देहिनामित्यवधारयति वाक्यावृत्तौ तथासमस्तप्रपञ्चदृष्टाभिन्नाः पृथग्भूताः साक्ष्यवतिष्ठते क इव सूर्य एकः प्रकाशेन जगत्प्रकाशयति तथेश्वरः स्वप्रकाशेन मायाम्प्रकाशयति१॥

अर्थ–इदंशब्दसे नित्यत्व प्रतिपादन करते हैं जैसे असंख्य घट पट और दृष्टा हैं परन्तु घट और पट दृष्टासे अलग है

और घट पट कपड़ेसे भिन्न है जैसे देहकी दृष्टिसे देही अर्थात देहवाला मनुष्य जीव भिन्न है यह वाक्यावृत्ति नामक ग्रन्थमें लिखा है वैसेही समस्त जगत् प्रपञ्चका साक्षी होकर स्थित रहता है किसकी नाई जैसे सूर्य एकही अपने प्रकाशसे समस्त जगत्को प्रकाशित करता है इसीप्रकार ईश्वर अपने प्रकाशसे मायाको प्रकाश करता है ॥ ४ ॥

( मू० ) परस्परमनादिसंबंधेन स परमात्मा मूलप्रकृतिसाक्षिभूतोऽहंकारसाक्षिभूत आकाशवाय्वग्निपृथिव्यादिसाक्षिभूतः श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वाघ्राणमित्यादि पञ्च ज्ञानेन्द्रियसाक्षिभूतो वाक्पाणिपादपायूपस्थपञ्चकर्मेन्द्रियसाक्षिभूतो जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यवस्थात्रयसाक्षिभूतः ॥ सत्त्वरजस्तमोगुणत्रयसाक्षिभूतोऽण्डजस्वेदजजरायुजोद्भिज्जादिकानां चतुर्णां साक्षिभूतः ॥ ८ ॥

अर्थ—परस्पर अनादि सम्बन्धके प्रभावसे वह सर्वव्यापी परमात्मा मूलप्रकृति ( अनादिमाया ) का साक्षी है और अहंकारका साक्षीरूप आकाश वायु अग्नि जल पृथ्वी आदि समस्तका साक्षीभूत और कान नाक आँख जिह्वा और चर्म इन पञ्चज्ञानेन्द्रियोंका साक्षी और हाथ पाँव वाणी गुदा लिङ्ग इन पञ्चकर्म इन्द्रियोंका साक्षीरूप और जाग्रत स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओंका साक्षी और सत्त्व रज और तम इन तीनों गुणोंका साक्षी है और अण्डज स्वेदज जरायुज और उद्भिज्ज इस चार प्रकारकी सृष्टिका साक्षी है ॥ ८ ॥

( श्रुतिः ) आत्मन आकाशः सम्भूत आकाशाद्वायुर्वायोरग्निरग्नेरापः अद्भ्यः पृथ्वी पृथिव्या ओषधय ओषधीभ्योन्नमन्नात्पुरुषः इतिश्रुतेः ॥ ९ ॥

अर्थ–आत्मासे अकाश उत्पन्न हुआ और अकाशसे पवन पवनसे अग्नि और अग्निसे जल और जलसे पृथिवी और पृथिवीसे ओषधी उत्पन्न हुई ओषधीयोंसे अन्न और अन्नसे पुरुष उत्पन्न हुआ इसलिये समस्त जगतका उत्पत्तिस्थान केवल ब्रह्म है ॥ ९ ॥

तथा कठोपनिषत्में लिखा हैकि--

( मनसैवेदमाप्तव्यं नेह नानास्ति किंचन )

अर्थ–इस आत्माविषय यह नाना कोई नहीं है यातें केवल मन करके ही इसको प्राप्त होना योग्यहै ॥ तथा अथर्वणवेदके मुंडकोपनिषत्में कहाहै ॥

( ततस्तु तं पश्यते निष्कलं ध्यायमानः इति ॥ )

तिसके अनन्तर ध्यान करता हुआ योगीपुरुष तिस परमात्माको देखेहै तथा कठोपनिषत्में कहा है कि–

( मं० ) कश्चिद्धीरः प्रत्यगात्मानमैक्षदावृत्तचक्षरमृतत्वमिच्छन् ॥ १० ॥

अर्थ–कोई एक धैर्यवान् पुरुष सर्वइन्द्रियोंका निरोधकरके मोक्षपदकी इच्छावान भया समाधिद्वारा तिस प्रत्यगात्माकूं देखे है ॥ १० ॥ तथा शारीरक सूत्रोंमें भी व्यासजीने कहा है कि–( अपि च संराधने प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् । ) समाधिकालमें योगी पुरुष तिस परमात्माका हृदयाकाशमें दर्शन करते हैं ॥ तथा महा भारतमें भीष्मस्तवराजविषेभी कहाहै कि ॥

येविनिद्राजितश्वासाः संतुष्टाः संयतेन्द्रियाः।ज्योतिः
पश्यंति युंजानास्तस्मै योगात्मने नमः ॥ ११ ॥

अर्थ–निद्रासे रहित और प्राणोंके जय करनेहारे तथा संतुष्टचित्त और जितेन्द्रिय योगीलोग समाधिकालमें जिस ज्योतिरूपको देखतेहैं तिस योगात्मारूप भगवान्को मेरी नमस्कार होवै ॥ ११ ॥

(मं०)अहंब्रह्मास्मि मन्त्रोऽयं भेदबुद्धिं विनाशयेत् ॥
अहंब्रह्मास्मि मन्त्रोऽयंजन्मपापं विनाशयेत् ॥१२॥
अहंब्रह्मास्मिमन्त्रोऽयं कोटिदोषं विनाशयेत्॥१३॥
अहंब्रह्मास्मि मन्त्रोऽयं ज्ञानानन्दं प्रयच्छति॥१४॥
सर्वमंत्रान्समुत्सृज्य एतं मन्त्रं समभ्यसेत् ॥ सद्यो
मोक्षमवाप्नोति नास्ति संदेहमण्वपि ॥ ११८ ॥ १५ ॥

अर्थ–अहंब्रह्मास्मि उच्चारणमात्रसे भेद बुद्धिका नाश करताहै भेदबुद्धि कौन है जो जीवब्रह्मको भिन्न समझता है यह है ॥ १२ ॥ अहंब्रह्मास्मि मन्त्र कोटि मंत्रका शिरोमणि मंत्रहै जन्मजन्मके पापोंका नाश करता है ॥१३॥ और अहं ब्रह्मास्मि मन्त्र कोटि दोषोंको नाश करताहै अहंब्रह्मास्मि मन्त्र ब्रह्मज्ञानको प्राप्त होताहै ॥ १४ ॥ सर्व मंत्रोंको परित्याग करके रातदिन यह मंत्रको जपकरे तो आत्मसिद्धिको प्राप्तहोवैहैं जलदी और इसी तनसे मोक्षको प्राप्त होवैगा इसमें संदेह नहीं है ॥१५॥ यह एकसौ आठ उपनिषदोंका सारहै ॥

(मं) जीवात्मपरमात्मनोः ॥ समस्तनष्टसंकल्पः समाधिरभिधीयते ॥ प्रभाशून्यं मनःशून्यं बुद्धिशून्यं निरामयम् ॥ सर्वशून्यं निराभासं समाधिरभिधीयते । ब्रह्माकारमनोवृत्तिप्रवाहोऽहंकृतिं विना ॥ १६ ॥

अर्थ-और जिनपुरुषोंने जीव और ब्रह्मको एक समझकर और समस्त संकल्पोंका नाश जिन्होनें किया इसका नाम समाधिहै और बाहिर वृत्तिको निरोधरूप श्रवणादिक इन्द्रियोंका निरोध कराहै। और जो मन चंचल था विषयोंमें सो अपने वश करेहै जिन्होंने और शून्य होगई बुद्धि जो पदार्थोंको निश्चय करताथा सो नाश होगया है और किसीका आश्रय नहीं करता है और सर्ववस्तुसे निराश होगयाहै जिनका चित्त ऐसे ही पुरुषको समाधियुक्त कहतेहैं ॥ और ब्रह्माकार वृत्ति मन होगया जिन्होंका और अहंममताका नाश होगया यह समाधिहै ॥ १६ ॥

(मू०) अन्तर्व्यावृत्तिरूपोऽसौ समाधिर्मुनिभावितः ॥ ऊर्ध्वपूर्णमधःपूर्णं मध्यपूर्णं शिवात्मकम् ॥ १७ ॥

अर्थ-और अन्तर्मुखवृत्ति होगयेहैं रूपादिसे सो समाधिहैं मुनिलोक कहतेहैं और यथार्थब्रह्म निश्चय करेहैं जिन्होंने सो पुरुष क्या देखताहै ऊर्ध्व कहिये अपर आकाशमें भी ब्रह्महै पूर्णहै और मध्य कहिये समान पृथिवीमें भी पूर्णब्रह्म है ॥ और पतालमें भी पूर्णब्रह्महै जो सर्व जीवोंको प्रकाश करनेवालाहै और सर्वइन्द्रियोंसे परेहै ॥ १७ ॥

(मू०) प्रणवो ह्यपरं ब्रह्म प्रणवश्च परः स्मृतः ॥
न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बद्धो न च साधकः॥ १८॥

अर्थ–ॐकार ब्रह्मसे परे कोई वस्तु नहीं है सो रातदिन प्रणवोंका स्मरण निश्चयकरेहै जिन्होंनें और ॐकारस्वरूप जो अपनेको जानताहै। उसके वास्ते इन्द्रियोंका निरोध करना पडताहै उसकी दृष्टिमें न कोई उत्पन्न होताहै न कोई मरताहै। न कोई बद्ध है न मुक्तहै। न गुरु है न शिष्य है। केवल एकरूप सब ब्रह्म है। यह समाधिहै॥१८॥

(मू०) मुक्तिहीनोऽस्मि मुक्तोऽस्मि मोक्षहीनोऽस्म्यहं सदा ॥ गन्तव्यदेशहीनोऽस्मि गमनादिविवर्जितः ॥ १९ ॥

अर्थ–मेरेमें और मेरीदृष्टिमें मुक्ति कोई भी नहीं है मैं तो केवल मुक्तरूप हूँ मेरेमें कदापि मोक्ष नहीं है मैं गमन करनेवाला नहीं हूं मेरा कोई भी निजदेश नहीं है मैं तो सर्वदेशी हूं। गमनादिसे मैं वर्जित हूं। मैं तो सर्वदा एकरूप रहता हूं और मैं सदा शान्तरूप रहताहूं ॥ १९ ॥

(मू०) सर्वदा समरूपोस्मि शान्तोऽस्मि पुरुषोत्तमः। चिदक्षरोऽहं सत्योऽहं वासुदेवोऽजरोऽमरः॥ २० ॥ अहमेवाक्षरं ब्रह्म वासुदेवाख्यमद्वयम् ॥परब्रह्मस्वरूपोऽहं परमानन्दमस्म्यहम्॥२१॥ केवलं ज्ञानरूपोऽहं केवलं परमोऽस्म्यहम्। केवलं शान्तरूपोऽहं केवलं चिन्मयोऽस्म्यहम् ॥ केवलं नित्यरूपोऽहं केवलं शाश्वतोऽस्म्यहम् ॥ २२ ॥

केवलं सत्यरूपोऽहमहंत्यक्त्वाहमस्म्यहम् ॥ केवलं तुर्यरूपोऽस्मि तुर्यातीतोऽस्मि केवलः ॥ २३ ॥ भ्रान्तिरभ्रान्तिर्नास्त्येव सर्वं ब्रह्मैव केवलम् ॥ न देहो न च कर्माणि सर्वं ब्रह्मैव केवलम् ॥ २४ ॥ लक्षणत्रयविज्ञानं सर्वं ब्रह्मैव केवलम् ॥ जगन्नाम्ना चिदाभाति सर्वं ब्रह्मैव केवलम् ॥ २५ ॥

( मूं० ) तस्माद्ब्रह्मसत्तामात्रेणावतिष्ठते समस्तविषयगोचरं तस्मात् आत्मा ज्ञानगम्यः पुरातनः इतिश्रुतेः ॥

अर्थ–इसीकारण ब्रह्म अपनी सत्तामात्रसे स्थितहै और यावत् विषयोंका प्रकाशक है अतएव श्रुतिमें लिखाहै कि आत्मज्ञानगम्य पुरातन आत्मज्ञानसे जाननेके योग्यहै और प्राचीन है ॥ २०–२५ ॥

( मू० ) सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् इतिश्रुतेः । वैकुण्ठनाथो लोकान् सृजति लतातन्तुन्यायेन जगदुत्पत्तिर्भवति जगदुत्पादेन स्वरूपेण सृजति प्रतिपालयति संहरति योगमायारूढो भवति ॥ २६ ॥

अर्थ–इसीवास्ते श्रुतिप्रमाण लिखते हैं कि वह परमात्मा हजारों मस्तकवाला और हजारों नेत्रवालाहै और हजारों पांववालाहै वैकुंठका स्वामी है पुरुषोत्तम गोलोक आदि लोकोंको उत्पन्न करताहै जैसे एकबेलमेंसे अनेक बेल बढतीहै

और डोरा जैसे बढाताहै तैसे वह परमात्मा जगत्की उत्पत्ति करताहै और योगरूपी मार्गमें आरूढ होताहै ॥ २६ ॥

( मू० ) तस्येश्वरस्यांशात्रयं ब्रह्मा विष्णू रुद्र इति स वैकुण्ठाधिपतिर्विष्णुरादिपुरुषोत्तमो नाम सत्त्वगुणात्मकस्तस्य वै रजोगुणात्मको ब्रह्मा सत्यलोकाधिपतिस्तस्य वै तमोगुणात्मको रुद्रः कैलासाधिपतिः ॥ २७ ॥

अर्थ–उस ईश्वरके तीन अंश हैं ॥ ब्रह्मा विष्णु रुद्र यहहै वैकुंठका स्वामी आदिपुरुषोत्तम नामक सत्त्वगुणात्मक है और रजोगुणात्मक सत्यलोकका स्वामी ब्रह्माजी है और तमोगुणात्मक कैलासका अधिष्ठाता रुद्र है ॥ २७ ॥

(मू०)अत एव कारणोपाधिरीश्वरस्य कथ्यते॥२८॥ इति सामवेदे तत्पदविशेषेण व्याख्या संक्षेपेण वेदान्तशास्त्रेण तत्पदस्वरूपाभिव्यक्तिः कथ्यते सामवेदे तत्पदप्रकारः ॥ २९ ॥

अर्थ–इसवास्ते ईश्वरकी कारणउपाधि कहतेहैं यह सामवेदमें तत्पद विशेषणकी व्याख्या संक्षेपसे वेदान्तशास्त्रके अनुसार तत्पदविशेषणकी अभिव्यक्ति कथन करी सामवेदके तत्पदका निरूपण सिद्धान्त है ॥ २८ ॥ २९ ॥

( मू० ) अतः परं त्वम्पदवाक्यनिर्णयः कथ्यते कार्योपाधिरयं जीवः कारणोपाधिरीश्वरः । तत्र कार्योपाधिचैतन्यं जीवशब्दवाच्यमित्युच्यते स जीवो विद्याशक्तिप्रधानः ॥ ३० ॥

अर्थ-उसके अनन्तर त्वंपदके वाक्यका निरूपण करतेहैं कार्य उपाधिविष्ट यह ईश्वरहै यह श्रुतिप्रमाण है उसमें कार्य उपाधिविशिष्ट चैतन्य जो जीव है सो अविद्या शक्तिप्रधान है ॥ ३० ॥

तथा ईशोपनिषद् प्रमाणम् ।

(श्रुतिः) अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्व्वमर्षत् । तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत् तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ॥ ३१ ॥

अर्थ-जिस आत्माके हननतें अविद्वान् संसारको प्राप्त होताहै और जो विद्वान् पुरुष है सो संसारते छूटते हैं सो आत्मतत्त्व कैसा है सो आत्मतत्त्व चलनेसे रहितहै सर्वदा एकरूप निर्विकार है और एकहै और सर्वभूतनविषे संकल्पादिरूप मनसे अतिशय वेगवान् है यह आत्मतत्त्व व्यापक और अचलहै यातें मनसे भी वेगवालाहै अर्थात् निरूपादिवान् और उपाधिवान् इन दोनोंका संभव है ॥ ३१ ॥

तथा सामवेदीयतलवकारोपनिषद् अतएव प्रमाणितम् ।

( श्रुतिः) यद्वाचा नाभ्युदितं येन वागभ्युद्यते तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ ३२ ॥

अर्थ-आपकोही भेदरहित ब्रह्मज्ञान यह मूलश्रुतिगत एवशब्दका अर्थहै जो उपाधिनके भेदसहित अनात्मारूप और ईश्वर आदिकोंकी लोक उपासना करतेहैं यह ब्रह्म नहीं है । जिसकी सत्ता करके वाक् वाणी कथन करतेहैं उसीको ब्रह्म जान और जिसकी सत्ता करके नेत्ररूप व्यवहारको देखता है उसीको तू ब्रह्म जान और जिसकी

सत्ता करके श्रोत्र सुनता है और जिसकी सत्तासें प्राण श्वास चलता है उसीको ब्रह्म जान ॥ ३२ ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

इति श्रीपरमहंसपरिव्राजकाचार्य्य श्री १०८ श्रीधरानन्द तीर्थस्वामिपूज्यपादशिष्यश्रीविश्वेश्वरानन्दतीर्थस्वामि-नोत्तरखंडे विरचिते प्राकृतोपनिषन्नारायण उप-निषदःपंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

इति महावाक्यविवरणम् ।

---

यजुर्वेदीयकठोपनिषद ३ प्रमाणितम् ॥

( मं० ) यदेवेह तदमुत्र यदमुत्र तदन्विह । मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति ॥ १० ॥ ३३ ॥

अर्थ–जब नचिकेता पिताकी आज्ञा लेकर यमपूरी गये तब धर्मराजने ब्रह्मज्ञान दिया । हे नचिकेता ! जो वस्तु ब्रह्मसे आदिलेके स्थावर पर्य्यंत पदार्थ विषय वर्तमान हुआ तिस तिस उपाधिवाला होनेते अब्रह्मकी नाई भासताहै सो पर-ब्रह्मतें अन्य संसारी जीव है ऐसी आशंका किसीको भी मत हो जो ब्रह्म यहां कार्यकारणरूप उपाधि संयुक्त हुआ अविवेकी पुरुषनको संसाररूप धर्मवाला भासता है सोई स्वस्वरूपविषयस्थित ब्रह्म और जो ब्रह्म वहां या आत्माविषे स्थित है सोई ब्रह्म नाम रूप कार्य्य और कारणरूप उपाधिके अनुसार भासता है अन्य नहीं तहां अन्तःकरण आदिक उपाधिका स्वभाव और भेददृष्टि इन दोनों कार्य्यनसें तिनका कारण लक्षणसे जानियेहै ऐसी जो अविद्या तासे मोहको प्राप्त हुआ जो पुरुष इस आत्माको

नानारूपकरके देखताहै और ब्रह्मसे अपनेको भिन्न समझताहै सो पुरुष मरणतें मरणको पातेहैं वारम्वार यमके मुखमें आवै है और गर्भयोनिका दुःखपावैहै ॥ आत्मज्ञान विना पशुके समानहै ॥ ३३ ॥

तथा प्रश्नोपनिषद् ॥ ४ ॥

( मं० ) स यथा सौम्य वयांसि वासो वृक्षं सम्प्रतिष्ठन्ते एवं ह वै तत्सर्वं पर आत्मनि सम्प्रतिष्ठते४८॥३४॥

अर्थ–इस कालविषे अविद्या काम और कर्मरूप कारणसें भये कार्य्य और करण प्रवृत्त होवैहै ॥ तिनके निवृत्तभये उपाधिसें विपरीतभासमान जो आत्माका स्वरूप सो अद्वैत एक सुखरूप शांत होवैहै यातें इसीही सुषुप्ति अवस्थाको पृथिवीआदिक और तिनकी अविद्या रचित मात्रके विवेक करे अक्षर ब्रह्म विषय प्रवेशसे दिखावनेको दृष्टांत कहाहै कि हे सौम्य प्रियदर्शन ! जैसे पक्षी वासके अर्थ वृक्षके ताईं जातेहैं । तैसै प्रसिद्धहैं सर्वजगत अक्षर अविनाशीरूप परमात्माविषय जाताहै ( लय होताहै ) ॥ ४८ ॥ ३४ ॥

ॐअथर्ववेदीयमुण्डकोपनिषत्-प्रमाणम्–ब्रह्मैवेदममृतं पुरस्ताद्ब्रह्मपश्चाद्ब्रह्म दक्षिणतश्चोत्तरेण अधश्चोर्द्ध्वञ्च प्रसृतं ब्रह्मैवेदं विश्वमिदं वरिष्ठम्॥४३॥३५॥

अर्थ–सो परमात्मा ज्योतिनका ज्योति ब्रह्म है सोई सत्य है अन्य जो वाणिसे आरंभ किया विकार नाममात्र जो ताका कार्य है सो सर्व मिथ्याहै और जो अविद्यायुक्त दृष्टिवाले पुरुषनको अग्रभाग विषय भासमान वस्तु है सो उक्तलक्षणावाला अमृतरूप ब्रह्म ही है तैसे पीछे ब्रह्म है तैसे दक्षिण और ब्रह्म है तैसे वाम जो दूसरी वस्तु

कछु नहीं जैसे किसी जल कहा किसी अंभ कहा दोनो एकहीके नाम होते हैं तैसे आत्मा अरु जगत् एकहीके नामहैं परंतु अज्ञानकर भिन्नभिन्न भासतेहैं जैसे स्वप्नमें कार्य भासतेहैं परन्तु है नहीं तैसे जागृतविषय कारणकार्य भासतेहैं परंतु हैं नहीं वास्तवतें आत्मतत्त्व है तिस आत्मा-विषय जो चित्त फुरताहै अहं मम तिस उत्थानतें आगे जो कछु फुरणां होता गया सोई जगत् भयाहै औरतें ब्रह्महै तैसेही नीचे भी ब्रह्महै और ऊंचे भी ब्रह्म है अन्य भी कार्यके अकारसे सर्वओरते पसराहुआ नामरूपवाला यह जो भासमान जगत् है सो सर्व : ब्रह्म है ब्रह्मसे भिन्न जो प्रतीति है सो सर्व रज्जुविषय सर्पके प्रतीतिकी न्यांई अविद्यामात्र है और एकब्रह्महीं परमार्थतें सत्य है यह वेदकी आज्ञाहै ॥ ४३ ॥ ३५ ॥

तथा मांडूक्योपनिषद् ।

(श्रुतिः) स्वप्नस्थानोऽन्तःप्रज्ञः सप्ताङ्ग एकोन-विंशतिमुखः प्रविविक्तभुक् तैजसो द्वितीयःपादः४॥३६

अर्थ–जो स्वप्नहै मम अभिमानका विषयरूप स्थान जिस तैजसरूप दृष्टका ऐसा जो स्वप्नस्थानवाला जागृत ताकी जो प्रज्ञा (बुद्धि) है सो अनेक साधनवाली और बाहि-रको विषय करनेवाली न्याईं भासमान और मनरूप स्फुरणमात्र हुई तिसप्रकारके संस्कारको मनविषे धारण करे है। तैसे संस्कारवाला सो मन चित्रित पटकी न्याईं बाहिरके साधनकी अपेक्षासे रहित और अविद्या काम और कर्मसे प्रेरणाको पायाहुआ जागृतकी न्याईं भासताहै तैसे बृहदारण्यक श्रुति विषय कहाहै इस

सर्वसाधनकी संपत्तिवाले लोककी मात्र ( लेशरूप वासना ) कूं ग्रहण करके सोवता है तैसे अथर्ववेदकी प्रश्नउपनिषद् विषय कहा है । मनरूप परदेवविषै एककी न्याईं होवै ऐसें प्रसंगविषय प्राप्तकरिके इस स्वप्न विषय यह देव महिमाको अनुभवकरे है इस वाक्यसे कहाहै और इन्द्रियनकी अपेक्षासे मनको भीतरस्थित होनेते स्वप्नविषय अंतरहै तिस नामकी वासनारूप प्रज्ञा जिसकी ऐसा जो अंतःप्रज्ञहै और पूर्वकीन्याई सप्तअंगवाला है औ उंनीस मुखवालाहै और प्रविविक्तभुक् ( वासनामयसूक्ष्म भोगवालाहै जागृतविषै विश्वकूं विषय सहित होनेकरि स्थूल प्रज्ञाका भोज्य (भोज्य भोग्य) पनाहै और इहां स्वप्नविषै जाते केवल वासनामात्र स्वरूपवाली प्रज्ञा भोज्यहै यांते प्रविविक्त ( सूक्ष्म ) भोगहै औ विषयरहित केवल प्रकाशस्वरूप प्रज्ञाविषै प्रकाशकपनैकरि होवैहै यातें जो तैजसहै सो तैजस द्वितीय पाद है ॥ ४ ॥ ३६ ॥

तथावेदमन्त्रोक्त प्रार्थना ॥

ॐविश्वानिदेवसवितर्दुरितानिपरासुव ॥ यजु० अध्याय ३० मं० ॥ ३ ॥ ३७ ॥

अर्थ–हे सच्चिदानन्दस्वरूप हे परमकारुणिक हे अनन्त विद्यासम्पन्न हे विज्ञान विद्याप्रद ( देव ) हे सूर्य्यादिज्योतिः-प्रकाशक हे सर्वानन्दप्रद ( सवितः ) हे सकलजगदुत्पादक ( नः ) हमारे ( विश्वानि ) सब जे ( दुरितानि ) दुःख हैं उनको और हमारे सब दुष्ट गुणोंको आपकृपाकर (परासुव) दूर करदीजिये ( यद्भद्रं ) और जो सब दुःखोंसे रहित कल्याण होवैहै उसको हमारेलिये सर्वदा प्राप्त कीजिये॥ ३।३७

स्वामीविश्वेश्वरानन्दतीर्थकृतव्यख्यान॥हेसंतजनों !
रातदिनभजोभगवान् ॥ तब मिलेपरमनिर्वाण ॥
( मू० ) यथा मृदि घटो नाम कनके कुण्डला-
भिधा ॥ शुक्तौहिरजतख्यातिर्जीव शब्द-
स्तथापरे ॥ ३८ ॥

अर्थ-जिसप्रकार मृत्तिकामें घटसंज्ञा स्वर्णकुंडलसंज्ञा और सीपीमें रजतख्याति होतीहै इसीप्रकार परमात्मामें जीवसंज्ञा है ॥ जीवब्रह्ममे भेद नहींहै ॥ ३८ ॥ इति अपरोक्षानुभूतिः ॥

तथा अष्टावक्रगीतामें भी कथन है ॥

( मू० ) मुक्तिमिच्छसिचेत्तात विषयान्विषवत्त्यज॥
क्षमार्जवदयातोषसत्यं पीयूषवद्भज ॥ २ ॥ ३९ ॥

अन्वयः-हे तात हे शिष्य चेन्मुक्तिम् इच्छसि तर्हि विषयान् विषवत् ( अवगत्य ) त्यज क्षमार्जवदयातोषसत्यम् पीयूषवत् ( अवगत्य ) भज ॥ २ ॥ ३९ ॥

तमेवैकं जानथ आत्मानमन्यावाचोविमुंचथ३॥३९॥

अर्थ-हे अधिकारीपुरुषो वेदांतवचनों करिके तिस एक अद्वितीय आत्माको ही जानो तथा तिन वेदान्तवचनोंते भिन्न अनात्मवस्तुको प्रतिपादन करणेहारे वचनोंका परित्यागकरो ॥ ३ ॥ ३९ ॥ विषयसे उपरामहोओ तब मुक्तिहोवै है ॥

अष्टावक्रगीता ।

( मू० ) यथा न तोयतो भिन्नास्तरंगाःफेनबुद्बुदाः ।
आत्मनो न तथा भिन्नं विश्वमात्मविनिर्गतम्॥४॥४०

अर्थ-जिसप्रकार तरङ्ग झाग बुलबुलेजलसे अलग नहीं होय हैं परन्तु उन तीनोंका कारण एक जलमात्रहै तिसी-प्रकार त्रिगुणात्मक जगत् आत्मासे उत्पन्नहुआहै आत्मासे भिन्न नहीं है जिसप्रकार तरंग झाग और बुलबुलोंमें जल व्याप्तहैं तिसीही प्रकार सर्व जगत्में आत्मा व्यापक है आत्मासे भिन्न कुछ नहीं है एक पूर्ण ब्रह्म है ॥ ४ ॥ ४० ॥

अवधूतगीता-

(मू०) आत्मन्येवात्मना सर्वं त्वया पूर्णं निरन्तरम् । ध्याता ध्यानं न ते चित्ते निर्लज्जं ध्यायसे कथम् ॥ २६ ॥ ४१ ॥

अर्थ-आत्मामें आत्माके समान तुमहो निरंतर यह संपूर्ण परिपूर्ण रहताहै धाताध्यान करतेहो भिन्नवस्तु कोई नहीं है केवल ब्रह्म है ॥ २६ ॥ ४१ ॥

स भूमा कस्मिन् प्रतिष्ठितः स्वे महिम्नि ।

अर्थ-सो व्यापक आत्मा किसविषे स्थित होवैहै याका इस कारणकी शंकाके हूए सो व्यापक आत्मा अपने स्वयं-प्रकाश महिमा विषे स्थित होवैहै ।

शिवगीता ॥ अ० ॥ ७ ॥

( मू० ) स्थूलस्य सूक्ष्मस्य जडस्य भोगो देहस्य शंभो न भिदं विनास्ति । अतस्त्वदारोपणमात-नोति श्रुतिः पुरारे सुखदुःखयोः सदा ३६ ॥ ४२ ॥

अर्थ-हे शंभो ! स्थूल और सूक्ष्म दोनों जडदेहमें आत्म-तत्त्वके सिवाय दूसरा चैतन्य अंश नहींहै हेपुरमथन सुखदुःख यह दोनों देहीको होतेहैं उनकी कहनेवालीश्रुति केवल आपमें आरोपकरतीहै वास्तव विकार कुछभी नहींहै केवलब्रह्महै ॥ ३६ ॥ ४२ ॥

शुकउवाच ।

( मू० ) भेदाभेदौ सपदि गलितौ पुण्यपापे वि-
शीर्णे मायामोहौ क्षयमधिगतौ नष्टसंदेहवृत्तेः ॥
शब्दातीतं त्रिगुणरहितं प्राप्यतत्त्वावबोधं निस्त्रैगु-
ण्ये पथि विचरतःको विधिःको निषेधः ॥१॥४३॥

अर्थ-भेद और अभेद यह दोनों पदसहित गल गयेहैं और पुण्य पापका भी नाश होगयाहैं और माया और मोह भी क्षयको प्राप्त होगयेहै अरु संदेहवृत्तिका नाश होगया अरु यह पुरुष जो शब्दातीत अर्थात् अनिर्वचनीय और त्रिगुण सत्त्वरज तम तीन तीनों गुणोंसे रहित होगया ऐसे निस्त्रैगुण्य पथके लेनेवालेको क्या विधि है क्या निषेध है ॥ १ ॥ ४३ ॥

( मू० ) पंचकोशादियोगेन तत्तन्मय इव स्थितः ।
शुद्धात्मा नीलवस्त्रादियोगेन स्फटिको यथा१४॥४४

अर्थ-अन्नरसते जो होताहै और अन्नहीतें बढताहै और अन्नरूप पृथिवीमें लय होजाताहैं सो अन्नमय कोश है और पांच कर्मइन्द्रिय और पांचप्राण मिलके प्राणमय कोश होता है और पंचज्ञान इन्द्रिय और मन मिलके मनोमय कोश होताहै और पंचज्ञान इंद्रिय और बुद्धिमिलके विज्ञानमय कोश होताहै और कारण शरीरभूत अविद्या मलिन सत्त्वप्रधान प्रियादिवृत्तिसहित आनंदमय कोश होता है सो यह अन्नमयादि जो पंचकोश है तिनकारिके आत्माकी सच्चिदानंदरूपता आच्छादित अर्थात ढकी हुई है श्लोक विषय आदि पद है तिसते स्थूलता कृशता क्षुधा तृषा आदिक धर्मोंकूं लेना तिनके योग कारिके मिथ्या तद्रूपता अर्थात् कोश और आत्माकी एक

रूपताके भ्रम करके आत्मा कोशरूप प्रतीत होता है वास्तव आत्मा शुद्ध है पर जिस जिस कोशके साथ आत्माका व्यवहार होताहै जैसे कोशके साथ आत्मा प्रतीत होताहै जैसेमैं मनुष्य हूं मैं मोटा हूं मैं पतला हूं ऐसे अन्नमय कोशरूप प्रतीत होताहै और मैं भूखा हूं मैं प्यासा हूं ऐसे प्राणमय कोश रूप प्रतीत होता है और देह मेरी है घर मेरा है पुत्र मेरा है मैं संसारी हूं ऐसे मनोमय कोशरूप प्रतीत होताहै मैं ज्ञानवान् हूं मैं मूर्ख हूं ऐसे विज्ञानमय कोशरूप प्रतीत होता है अब मैं सुखी हूँ ऐसे आनंदमय कोशरूप प्रतीत होताहै इस प्रकार अन्नमयादिकोशनके मिथ्या धर्म आत्मा विषय भ्रम करिके प्रतीत होतेहैं स्वाभाविक आत्मा विषे कोई धर्म है नहीं और श्रुतिनें जो आत्माकी अन्नमयादिरूपता कहीहै ॥ आत्मा सबसे निर्लेप है ॥ १४ ॥ ४४ ॥

( श्रुतिः ) परं ज्योतिः स्वरूपं संपद्य स्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यते ॥ ४५ ॥

अर्थ–महावाक्यते उत्पन्न भया जो मैं ब्रह्मरूप हूं ॥ या प्रकारका ज्ञान है ता ज्ञानका नाम संपत्ति है और तिस जीव ब्रह्मके अभेदज्ञानते उत्पन्न भया जो सर्व द्वैतते रहिततारूपफल है ता फलका नाम स्वरूपाभिनिष्पत्ति है जिसको स्वरूपका ज्ञान होय है उसको कर्तव्य कोई न रहाहै ॥ ४५ ॥

( मू० ) ब्राह्मे मुहूर्ते बुद्ध्येत धर्मार्थौ चानुचिन्तयेत् । कायक्लेशांश्च तन्मूलान्वेद तत्त्वार्थमेव च ॥ ९२ ॥

अर्थ-तडकेकी दो घडी रातको उठै शौच स्नान सन्ध्या नारायणका स्मरण पाठ करै और धर्म तथा अर्थको अनुचिंतन करे उसके उपार्जनके मूल कायक्लेशको भी अनुचिंतन करे अर्थात् समझलेवे और वेदतत्त्वार्थको भी यादकरे ॥ ९२ ॥ जो सुखकी जड है सो शुभकर्म है जैसे किसान लोग खेत को कमाकर अच्छीतरहसे जल देके खड उखाडके कमाकर पीछे अन्न फल भोगताहै, तैसे सुकर्मका फल पीछे भोगता है सो केवल मनुष्य शरीरकरके होताहै।

(मू०) उत्थायावश्यकं कृत्वा कृतशौचः समाहितः॥ पूर्वां सन्ध्यां जपंस्तिष्ठेत्स्वकाले चापरां चिरम् ॥ ९३ ॥ ऋषयोदीर्घसन्ध्यत्वाद्दीर्घमायुरवाप्नुयुः॥ प्रज्ञां यशश्च कीर्तिं च ब्रह्मवर्चसमेव च ॥ ९४ ॥

अर्थ-फिर उठकर दिशा जंगल होकर पश्चात् पवित्र होकर एकाग्रचित्त हुआ पूर्वसन्ध्यामें बहुकालपर्यंत गायत्री जप करताहुआ रहे। सूर्यउदयके अनन्तर भी करे और दूसरी सन्ध्याको भी अपने कालमें प्रारंभ करके नक्षत्र उदय काल पर्यंत करे ॥ ९३ ॥

ऋषिलोग दीर्घ सन्ध्याके अनुष्ठानसे दीर्घ आयुको पातेहैं और प्रज्ञा यश कीर्ति और ब्रह्मतेजको भी पातेहैं ॥ ९४ ॥

(मू०) विप्रो वृक्षस्तस्यमूलञ्चसन्ध्या वेदाः शाखा धर्म कर्माणि पत्रम् ॥ तस्मान्मूलं यत्नतो रक्षणीयं छिन्ने मूले नैव शाखा न पत्रम् ॥ ४ ॥

अर्थ-हे ब्राह्मणो तुमको इष्ट केवल गायत्रीका जप है तीनों काल गायत्रीका ध्यान स्मरण करो विप्रके कल्पवृक्षकी न्याईं गायत्री है। केवलमूल सन्ध्या है और शाखारूपी वेदका

पाठ है और धर्म कर्म पत्ते हैं तुम मूलरूपी गायत्रीका जप करो जिसकी मूलरूपी गायत्री नहीं है उनकी मूलरूपी गायत्री न होनेपर वेदरूपी शाखा कहांसे होवेहै और उससे धर्मकर्म कैसा चलेगा कदापि नहीं चलेगा, और जो ब्राह्मणगायत्रीके जप तपमें तत्पर रहतेहैं सो ब्रह्मलोकमें जातेहैं। ब्राह्मण गायत्रीका जप और संन्यासी प्रणवका जप करनेसे ब्रह्मलोकमें जातेहैं और ब्रह्माकी आयु पर्यंत ब्रह्मलोकमें रहने पीछे ब्रह्मा उनको ब्रह्मज्ञान देकर मुक्त करदेगा। जिससे वह जन्ममरणसे छूट जावैगा तथा आत्मपुराणमें कथन है ॥ ४ ॥

( मू० ) कर्मणा ब्रह्मलोकं गत्वा भोगान्भुक्त्वा मुक्ति-र्भवति नात्र संशयः सत्यम् ॥ ५ ॥

अर्थ—कर्म करके ब्रह्मलोकमें जाकर नाना प्रकारके भोग भोगनेके पीछे ब्रह्मा ब्रह्मज्ञानका उपदेश करतेहैं इसमें संशय नहीं है यह यथार्थ वेदकासारहै ॥ सो उपासक पुरुष ब्रह्म-लोक जावैहै ॥ सो कैसा ब्रह्मलोक है॥ अश्वत्थवृक्षके आकार एकसम सब नामवाला कल्पवृक्ष मालाकी न्यांई सर्व प्राणि-योंकूं मनवांछित पदार्थोंकी प्राप्तिकरैहै ॥ तिस वृक्षते सर्वदा अमृत स्रवैहै अर्थात् अमृत निकलताहै और तिस ब्रह्मलोक विषे एक अर नामा ताल है और दूसरा 'ओदोरारा य'नाम ताल है ॥ कैसे दोनों ताल हैं ॥ समुद्रके तुल्य विस्तारवाले हैं तथा दुग्ध १ दधि २ घृत ३ यह तीनों करिके पूर्ण हैं ॥ और जैसे राजाके पुत्रकूं भृत्य ( नौकरलोग ) आदरपूर्वक राजदरबारविषे ले जातेहैं ॥ तैसेही विद्युत ( बिजली ) लोक विषे प्राप्त होवैहै उस उपासक पुरुषकूं अमानव ( आदर ) लोक ता विद्युतलोकते तब ब्रह्मलोकविषे लै

जावैहै । तब ब्रह्माजी तिस उपासक पुरुषके तांई पांच सौ अप्सरा सम्मुख भेजैंहैं । कैसी हैं सो अप्सरा सूर्य्यके समान तेजवाली हैं, तथा षोडश वर्षकी अवस्था वाली हैं, तथा रूप यौवन करिके संपन्न हैं, तथा मधुर शब्दों करिके शोभायमान हैं, तथा उपासक पुरुषोंके देखनेकी इच्छा करतीहैं और उपासक पुरुषके शरीरकूं ब्रह्माके समान अलंकारों करिके शोभायमान करणेहारी हैं । जिन अप्सरावोंकूं श्रुतिविषे अंबा अँबा यवीय या दो नामोंकरिके कथन कियाहै । सो अप्सरा तो ता उपासक पुरुषको नानाप्रकारकी सुगंधि लगावें और फूलमाला पैरावैंहैं । और एकसौ अप्सरा नाना प्रकारके अंजणोंकूं आपसों आपणेहस्तविषे लैआवैंहैं । और एक सौ अप्सरा नानाप्रकारके वस्त्रोंकूं अपणे हाथविषे लैआवैंहैं । और एकसौ अपसरा नाना प्रकारके चरणोंकूं अपणे हाथविषे लैआवैंहैं और एकसौ अप्सरा नानाप्रकारके भूषणोंकूं अपणे हाथविषे लैआवैंहैं ॥ और ब्रह्माजीकी दो स्त्री हैं एकका नाम प्रिया प्रतिरूपा हैं और दूसरीका नाम प्रिया मानसी है यह ब्रह्मलोकका विस्तार छांदोग्य उपनिषद्के अष्टम अध्यायविषे कहाहै ॥ ५ ॥ हे पुरुषो ! यह स्वर्ग नरक यह दोनों अपने हाथमें हैं चाहे ब्रह्मलोकमें जावै चाहे तू नरकमें जावै है । इसका करता और कोई भी नहीं है । अपनी करनीसे सुख और दुःख भोगताहै । धर्मके चार पैर हैं-सत्य, शौच, क्षमा, दया यह धर्मके चार पैर हैं । प्रथम तो सत्यबोलणा । किसीके नाशके हेतु झूठ न बोले और शौच पवित्र रहनाहै मट्टी मृत्तिका करिके । और जो कोई कटुवचन कहिदेवे तो

क्रोध न करे क्षमा करे तो उसका तप बढताहै और क्रोध करनेसे धर्मका नाश होवै है। और गरीब और दुःखीके ऊपर दया करे है। सेवा अथवा देना कुछ ॥

तथा मनुस्मृति प्रमाण है–

( मू० ) नसीदन्नपि धर्मेण मनोऽधर्मे निवेशयेत् ॥ अधार्मिकाणां पापानामाशुपश्यन्विपर्ययम्॥ १७१॥ नाधर्मश्चरितो लोके सद्यः फलति गौरिव ॥ शनैरावर्तमानस्तु कर्तुर्मूलानि कृन्तति ॥ १७२ ॥ ७ ॥

अर्थ–धर्म करके पीडित होताहुआ भी मनको अधर्ममें न डालै क्योंकि, अधर्म करनेवालोंके पापोंका शीघ्र विपर्यय अर्थात् उलटापन देखपडता है ॥ १७१ ॥ ६ ॥ इस लोकमें अधर्म किया हुआ उसी समय नहीं फलताहै जैसे पृथ्वीमें बीज बोते ही उसी समय फल नहीं लेताहै। धीरे २ फैलता हुआ करनेवालेकी जड़को काटताहै ॥ १७२ ॥ ७ ॥

( मू० ) यदि नात्मनि पुत्रेषु न चेत्पुत्रेषु नप्तृषु । नत्वेव तु कृतोऽधर्मः कर्तुर्भवति निष्फलः॥ १७३ ॥ अधर्मेणैधते तावत्ततो भद्राणि पश्यति ॥ ततः सपत्नाञ्जयति समूलस्तु विनश्यति ॥ १७४ ॥ ८॥ सत्यधर्मार्यवृत्तेषु शौचे चैवारमेत्सदा ॥ शिष्यांश्च शिष्याद्धर्मेण वाग्बाहूदरसंयतः ॥ १७५ ॥ ९ ॥ परित्यजेदर्थकामौ यौ स्यातां धर्मवर्जितौ । धर्मं चाप्यसुखोदर्कं लोकविक्रुष्टमेव च ॥ १७६ ॥१०॥

अर्थ- यदि किया हुआ अधर्म करनेवालेका निष्फल होताहै अर्थात् देह धनादि नाशको नहीं करता तो उसके पुत्रमें सफल होताहै। यदि पुत्रमें नहीं होवे तो पौत्रमें सफल होताहै। इससे उसको क्लेश पहुंचता है निष्फल नहीं होता है ॥ १७३ ॥ अधर्म करके पहले बढताहै पीछे नाशको प्राप्त होताहै अर्थात् नौकर चाकर गाय घोडा इनकरके, अनंतर शत्रुको जीतताहै फिर कुछ कालके अनंतर पापके परिपाक समय देह धन पुत्रोंके सहित नष्ट होता है ॥१७४॥८॥ और सत्य, धर्म, सदाचार, शौच इनमें सर्वदा प्रीति करे और धर्म करके शिष्योंको अनुशासन देवें और वाणी बाहु उदर इनका संयम करे अर्थात् सत्य-भाषण, परको पीडा न देना और जो मिलजाय वह थोडा भोजन ऐसा तीनोंका संयम करे ॥ १७५ ॥ ९ ॥ धर्म-करके रहित जो अर्थ काम होवै हैं उनको न करे। जैसे चोरीसे द्रव्य उपार्जन और दीक्षा करके यजमानपत्नीमें गमन और उत्तरकालमें असुखका देनेवाला धर्म भी न करे और जिसमें लोगोंको क्लेश होवेहै ऐसा धर्म भी न करे जैसे पुत्रपौत्रादिकोंके रहते सर्वस्वदान, और श्राद्धादिकमें हिंसाभी न करे ॥ १७६ ॥ १० ॥

अथ अन्नखानेकी शुद्ध अशुद्ध विधि।

(मू०) कारुकान्नं प्रजा हन्ति बलं निर्णेजकस्य च।
गणान्नं गणिकान्नं च लोकेभ्यः परिकृन्तति ॥
॥ २१९ ॥ १५ ॥ पूयं चिकित्सकस्यान्नं पुंश्चल्या-
स्त्वन्नमिन्द्रियम् ॥ विष्ठा वार्धुषिकस्यान्नं शस्त्रविक्र-
यिणो मलम् ॥ २२० ॥ १६ ॥

अर्थ–बढईका अन्न संततिको नाश करताहै, धोबीका अन्न बलको नाश करता है और गणान्न तथा गणिकाका अन्न स्वर्गादि लोकके फलको नाश करता है ॥ २१९ ॥ वैद्यका अन्न पीपके समान है और पुंश्चलीका अन्न इंद्रियके समान है और ब्याज लेनेवालेका अन्न विष्ठाके समान है और शास्त्र बेचनेवालेका अन्न शरीरके मैलके समान है ॥ २२० ॥ १६ ॥

( मू० ) महर्षिपितृदेवानां गत्वानृण्यं यथाविधि ॥
पुत्रे सर्वं समासज्य वसेन्माध्यस्थमाश्रितः ॥ १८॥
एकाकी चिन्तयेन्नित्यं विविक्ते हितमात्मनः॥एकाकी
चिन्तयानो हि परं श्रेयोऽधिगच्छति ॥ २५८॥१९॥

अर्थ–ऋषि पितर देवता इनका ऋण देकर और यथाविधि पुत्रमें कुटुंबका भार सौंपकर सबसे ममत्व छोडकर समदर्शी होकर घरहीमें रहे ॥ १८ ॥ निर्जन स्थानमें अकेला आत्माका हितचिंतवन करे अर्थात वेदान्तका अभ्यास करे अकेला अभ्यास करता हुआ परम श्रेयको प्राप्त होताहै अर्थात् मोक्षको पाता है ॥ २५८ ॥ १९ ॥ और मोक्षका यत्न मनुष्यशरीरसे होसक्ताहै अन्यशरीरोंमें नहीं होसक्ता है इसवास्ते नारायणका भजन करना चाहिये चाहे घरमें स्मरण ध्यान करो चाहे वनमें करो वृथा जन्म न बिगाडना। अब पाप करनेवालेका वर्णन करते हैं सो श्रुतिस्मृतिमें और वेदपुराणोंमें लिखाहै।

जो बेटी करतीहै छूट ॥ उसके शिर यमदूत ।
ओखलीमें लोहाके मूसलसे कूट ॥
जो पुरुष परस्त्री साथ करे जारी ॥

उसके शिरपर यमदूत चलावे लोहाकी आरी ॥
जो स्त्री परपुरुषके साथ करे जारी ॥
उसके शिरपर चलावै यमदूत गर्म लोहाकी तरवारी ॥
जो लेवै देवै घूश ॥
उसके शिर यमदूत लोहाके मुगरोंसे भूसा जैसा कूट॥
जो पुरुष वृथा देवै गारी ॥
उसके मुखमें यमदूत चलावै गर्मलोहाकी कटारी ॥
जो पुरुष पक्ष करके सभामें बोले झूठ ॥
उसको यमदूत कोल्हूमें पीट ॥
जो पुरुष करे परनिंदा ॥
उसको यमदूत फांशीदेंदा ॥
जो पुरुष वनमें लगावै आग ॥
उसके अंगमें यमदूत लगावै गर्मलोहाके दाग ॥
जो पुरुष विना बातका करे झगड़ा ॥
उसको यमदूत अग्निमें पकावै लगडा ॥
जो पुरुष बोले लवारी ॥
उसके शिरपर यमदूत वरषावै गर्मलोहाकी अंगारी ॥
जो पुरुष खावै मांस ।
उसको देवे यमदूत वज्रसार त्रास ॥
जो पुरुष मातापिताकी सेवा न करे ॥
उसको यमदूत बावनयोजनकी तावागर्मपरधरे ॥
जो पुरुष मालक होके अच्छीचीज एकला खावै,
और कुटंबकूं न देवै । उसके मुखमें यमदूत कीडा देवै॥
जो राजा न्याय न करे ॥
उसके मुखमें यमदूत अग्नि धरे ॥
जो पुरुष संत महात्माको विना बात दुख देवै ॥
सो पुरुष जन्म जन्म निर्वंशी होवै ॥

जो पुरुष पशु पक्षी मारकर खावै ॥
सो पुरुष तीनक्रोड वर्षतक रौरवनरकमें जावै ॥
हे पुरुषो पापसे डरो। यह दुःखरूप भवसागर तरो ॥

और जो ब्राह्मण विना स्नान संध्या भोजन करतेहैं सो भी नरकमें जातेहैं। और जिनको दया नहींहै वे भी नरकमें जातेहैं। और जो पुरुष दूसरेका बुरा चाहतेहैं सो भी नरकमें जातेहैं। और जो पुरुष पापका उपदेश करे अरु धर्म कर्म न बतलावै सो भी नरकमें जावै और जो खानेके वास्ते झूठा भेष बनाकर ईश्वरका भजन न करे सो भी नरकमें जातेहैं। और जो विना बातपर क्रोध करे सो भी नरकमें जातेहैं। और जो लोभ करके अपना पेट भरना चाहताहै अरु भाई बंधुका हिस्सा मारताहै सो भी नरकमें जाता है। और जो पुरुष दान दिया हुआ कोई वस्तु फिर वापिस करलेवे है सो पुरुष साठहजार वर्ष नरकवास करेहै और जो गायको पानी पीते भगा देवै है सो भी नरक जातेहैं। और जो रस्ता बिगाड देतेहैं सो भी नरकमें जाते हैं। और जो तालाब और कुवांको बिगाड देतेहैं सो भी नरकमें जातेहैं। और जो वेद शास्त्र देवताकी निन्दा करतेहैं सो भी नरक जातेहैं। और जो प्रातःसंध्याकालमें नारायणका नाम न लेकर वृथा बकवाद करे सो भी नरकमें जावैहै। और जो पुरुष पापी और अधर्मीकी संगत करे सो भी नरकमें जातेहैं। और जिन पुरुषोंने कभी हरिकथा नहीं सुनी हो वे भी नरकमें जातेहैं। और जिनको भक्ष्य अभक्ष्यका ज्ञान नहीं है सो भी नरकमें जातेहैं। और जो आलस्य करके अपने धर्मको छोड देतेहैं सो भी नरकमें जातेहैं। और जो पुरुष रातादिन मोहके जालमें फँसे रहते हैं अरु पुण्यदान कुछ भी नहीं करतेहैं सो भी नरकमें जाते

हैं। और जो किसीका द्रव्य लेकर बेईमानी ( ठगपना ) से पचालेताहै उसको यमदूत ऊंचे वृक्षपरसे नीचे गिरादेते हैं जिसके पत्ते तरवारके समानहैं उनसे कटताहै ॥

तथा मनुस्मृतिः-

( मू० ) द्विकं शतं वा गृह्णीयात्सतां धर्ममनुस्मरन् ॥ द्विकं शतं हि गृह्णानो न भवत्यर्थकिल्बिषी॥ १४१॥ ॥ २० ॥ द्विकं त्रिकं चतुष्कं च पञ्चकं च शतं समम् ॥ मासस्य वृद्धिं गृह्णीयाद्वर्णानामनुपूर्वशः ॥ ॥ १४२ ॥ २१ ॥

अर्थ-धर्मात्मा साहूकारको चाहिये कि, सत्पुरुषोंका धर्म स्मरण करके अर्थात् बडोंका नाम लेकर दो रुपया सैकडा व्याज लेवै । दोरुपया सैकडा व्याज नहीं ग्रहण करनेवाला उस धनकरके पापी नहीं होताहै ॥ १४१ ॥ २० ॥ ब्राह्मणादि वर्णोंके क्रमसे दो तीन चार पांच रुपया सैकडा सालमें व्याज ग्रहण करे इससे अधिक न लेवे और ऋणी पुरुष दोरुपया सैकडा दिया होवै सो ऋणी नहींहै यह मनुभगवानका वाक्य है जो पुरुष जडमूलसे मारे सो नरकमें जावैहै ॥ १४२ ॥ २१ ॥

ब्रह्महत्यावालेका पाप उसके अन्न खानेवालेको लगताहै और व्यभिचारणी स्त्रीका पाप पतिको लगताहै और शिष्यका पाप गुरुको लगताहै तथा यज्ञकरनेवालेको क्षमा करनेमें लगताहै ॥ और चोरका पाप राजाको लगताहै स्वर्णकी चोरी वगैरेमें राजासे उचित दंड पायेहुये मनुष्य निष्पाप होके स्वर्गको जातेहैं जैसे सुकृती पुण्यके करनेसे स्वर्गको जातेहैं तैसे सो भी जातेहैं ॥ २२ ॥

( मू० ) न ब्राह्मणवधाद्भूयानधर्मो विद्यते भुवि ॥
तस्मादस्य वधं राजा मनसापि न चिन्तयेत् ॥२३॥

अर्थ–ब्राह्मणके वधसे बड़ा कोई पाप पृथिवीमें नहीं है इसवास्ते इसका वध राजा मनसे भी चिंतन न करे ॥ २३ ॥

ब्राह्मण किसीका ऋणी नहीं है जो द्रव्य देखने सुननेमें आतेहैं सो सर्व ब्राह्मणके हैं ।

जो मारता सौकारकी रास । सो पडताहै यमके फांस ।
जो सौकार लेवै दो बेरी । सो पडे यमकी अंधारी ओबरी ॥
जो मारे भैंसा औ बैला । उसको रौरव टेलमटेला ।
जो मानुष मारे है मच्छी । उसके मुख लोहाकी बरछी ॥

( मू० ) वर्षे वर्षेऽश्वमेधेन योयजेत शतं समाः ॥
मांसानि च न खादेद्यस्तयोः पुण्यफलं समम्॥५३॥

अर्थ–जो सौ वर्षतक प्रतिवर्षमें अश्वमेध करेहै और जो जन्मपर्यंत मांसभक्षण नहीं करता उन दोनोंको पुण्य समानहै ॥ ५३ ॥ २४ ॥

इसप्रकार जो पुरुष मांसको भक्षण नहीं करताहै सो पुरुष यमपुरीका दुःख नहीं भोगता है । इस वास्ते मांस छोडदेना चाहिये ।

( मू० ) ब्रह्महा च सुरापश्च स्तेयी च गुरुतल्पगः ॥
एते सर्वे पृथग् ज्ञेया महापातकिनो नराः॥२३५॥२५॥

अर्थ–ब्राह्मणका मारनेवाला और मद्यका पीनेवाला और गुरुकी स्त्रीसे व्यभिचार करनेवाला तीनोंको महापातकी जानना चाहिये ॥ २५ ॥

